|| श्रीः ||

# "धन्य भँवाल"

मारवाड़में–मेडता के पास भँवाल यह एक छोटासा कसवा है, इसमें करीव वीस–पचीस घर अपने साधुमार्गियों के है, प्रायः सभी सज्जनों में प्रेम है, यहां **रामकरणजी** झामड़ अच्छे जानकर व संत मुनिराजोंकी सेवा करने वाले सज्जन हैं, यहां श्री लोंकाशाह जैन विद्यालय नामक पाठशाला खोल रखी है, जिसमें वहुतसे अनाथ गरीव लड़कोंका विद्यादानके साथ साथ पालन होता है, श्रीमंतोंके लड़के भी फीस देकर पढ़ते हैं, इसके संचालक अनेक महानुभाव हैं, पर मुख्यतया श्रीमान् मिश्रीमलजी चांदमलजी झामड़ हैं, आप वड़े उदार महानुभाव हैं, आप साहित्योद्धारमें भी वड़ी मदद की है, आप जिस तरह जाहिरमें उदार है, उसी तरह गुप्तदानी भी हैं, जिससे समाजमें अनेकोंको सहायता मिलती है।अभी थोडे अरसे पहले अपने कुंवरसा० **मोतीलालजीकी** शादी हुई जिसमें अनेक विद्यालयोंको मदद की, कु० आप योग्य और नम्र भावी सेठ है। तथा श्रीमान् मगनलजी कोचेटा जिन्होंने अपने जीवन को प्रायः समाज सेवा और देशसेवामें लगाया और लगाते हैं, आपका अपने जीवनकी अपेक्षा परोपकार की तरफ जियादा लक्ष है, आप व्यावर गुरुकुलके मत्री हैं, हमारी समाजके गाधी कहलाते हैं। ऐसे ऐसे श्रावकोंसे यह गाम भूषित है, अतः "धन्य भँवाल" कहा जाता है। अस्तु।

॥ श्री ॥

# "धन्य वलून्दा"

वलून्दा—यह एक मारवाड़में ठाकुर साहबका गाम है, प्रसिद्ध गंगारामजी तथा विजयराजजीकी तरफ 'जैनसुधा विद्यालय'' चल रहा है, जिसमें गरीब अनाथों पालन होता है। तथा विद्या पढ़ाकर वे योग्य बनाये जाते आपके यहांसे समाजके बड़े २ काम हुए और होते साहित्योद्धारक भी आप बड़े प्रेमी हैं, आपकी तरफसे समय सैंकड़ों पशुओंके घास आदिका तथा गरीबोंके लिए अ अन्न आदिका अच्छा प्रबंध है, सेठ विजयराजजीने मेवा परोपकारके लिय विद्यालय भी खोल रखा है, यद्यपि गंगाराम सेठ अभी मौजूद नहीं हैं, तो भी आपके सुपुत्र सेठ छगनमलज साब वैसे ही धर्मप्रेमी व उदार महानुभाव हैं, सेठ विजय राजजीके कुंवर साब सज्जनराजजी मदनराजजी आ अनेक सुपुत्र हैं मगर कुंवर सा सज्जनराजजी बड़े उत्सा और धर्मप्रेमी पूरे हैं, आपकी शादीमें 'ब्यावर गुरुकुल आदि को सहायता मिली है। किमधिकम्

भवदीय—

प्रकाशक